शाकार्त्तौविजहुःस्मृतिम् ॥ १८ ॥ प्राणांश्चविजहुस्तत्र भगवद्विरहातुराः । उपगुह्य पतींस्तात चितामारुरुहुःस्त्रियः ॥ १९ ॥ रामपत्न्यश्चतद्देहमुपगुह्याग्निमाविशन् । वसुदेवपत्न्यस्तद्गात्रं प्रद्युम्नादीन्हरेःस्नुषाः । कृष्णपत्न्योऽविशन्नग्निं रुक्मिण्याद्यास्तदात्मिकाः ॥ २० ॥ अर्जुनःप्रेयसःसख्युः कृष्णस्यविरहातुरः । आत्मानंसान्त्वयामास कृष्णगीतैःसदुक्तिभिः ॥ २१ ॥ बन्धूनांनष्टगोत्राणामर्जुनःसाम्परायिकम् । हतानांकारयामास यथावदनुपूर्वशः ॥ २२ ॥ द्वारकांहरिणात्यक्तां समुद्रोऽप्लावयत्क्षणात् । वर्जयित्वामहाराज श्रीमद्भगवदालयम् ॥ २३ ॥ नित्यंसन्निहितस्तत्र भगवान्मधुसूदनः । स्मृत्याऽशेषाऽशुभहरं सर्वमङ्गलमङ्गलम् ॥ २४ ॥ स्त्रीबालवृद्धानादायहतशेषान्धनंजयः । इन्द्रप्रस्थंसमावेश्य वज्रंतत्राऽभ्यषेचयत् ॥ २५ ॥ श्रुत्वासुहृद्वधं राजन्नर्जुनात्तेपितामहाः । त्वांतुवंशधरंकृत्वा जग्मुःसर्वेमहापथम् ॥ २६ ॥ यएतद्देवदेवस्य विष्णोःकर्माणिजन्मच । कीर्त्तयेच्छ्रद्धयामर्त्यः सर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ २७ ॥ इत्थंहरेर्भगवतोरुचिरावतारवीर्याणि बालचरितानिचशन्तमानि । अन्यत्रचेहचश्रुतानि गृणन्मनुष्योभक्तिंपरांपरमहंसगतौलभेत ॥ २८ ॥

इति श्रीमद्भा० महा० एकादशस्कन्धे एकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

समाप्तोयंएकादशस्कन्धः ॥ ११ ॥

को न देख शोक से कातरहो मूर्च्छित होगये और उन्हों ने भगवद्विरहसे कातर हो प्राण त्याग दिये। हे वत्स ! सब स्त्रियें अपने २ स्वामियों का आलिंगनकर चितापर चढ़गईं ॥ १८–१९ ॥ बलरामजी की स्त्रियों ने भी उनका आलिंगनकर अग्निमें प्रवेश किया । सब वसुदेव की स्त्रियें उनके शरीरको और हरिके पुत्रोंकी बहुएं प्रद्युम्न आदिका आलिंगन कर२अग्निमें प्रवेश करगईं। रुक्मिणी आदि कृष्णात्मिका भी अग्नि में जल गईं ॥ २० ॥ प्यारे सखा श्रीकृष्णजी के विरह से कातर अर्जुन ने यथार्थ वाक्यों करके कृष्णगीतिद्वारा अपने को सांत्वनाकी ॥ २१ ॥ फिर जिनके कुल समूल नष्टहोगये हैं ऐसे मरेहुए अपने बांधवों की पिंडोदकादि मृतक क्रिया अर्जुन ने शास्त्रानुसार करवाई ॥ २२ ॥ हेमहाराज ! समुद्र ने भगवान् के श्रीयुक्त मंदिर के अतिरिक्त हरि से छोड़ीहुई द्वारकाको तत्कालही डुबा दिया ॥ २३ ॥ मंदिर बचाने का यह कारण है कि–भगवान श्रीकृष्णजी वहां सदैव विराजमान रहते हैं । उस मंदिर का स्मरण करनेसेही सब अमङ्गलों का नाश होजाता है ॥ २४ ॥ अर्जुन मरने से बचेहुए स्त्री, बालक और वृद्धजनों को ले इन्द्रप्रस्थ को गये और वहां वज्रको राज्याभिषेक किया ॥ २५ ॥ हेराजन् ! तुम्हारे पितामहों ने अर्जुन के मुख से सुहृदों के बधको सुन तुमको सिंहासनपर बैठाय महाप्रस्थान यात्रा की ॥ २६ ॥ जो मनुष्य देव देव श्रीकृष्णजी के जन्म और कर्मों को कहे और सुनावेगा वह पापों से छुटकारा पाजावेगा ॥ २७ ॥ भगवान हरि के ऐसे परम मंगलमय मनोहर अवतारों की कथा, वीर्य और बाल्यचरित्रोंका जो कीर्तन करेगा वह श्रीकृष्णजी की परम भक्तिको प्राप्त करेगा ॥२८॥

इतिश्रीमद्भा०महा०एकादश०सारस्वतवंशोद्भव पं० जगन्नाथात्मज कन्हैयालालउपाध्यायकृत सरलाभाषाटीकायां एकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

समाप्तोयंएकादशस्कन्धः ॥ ११ ॥

# रतिशास्त्र

## मूल और भाषाटीका सहित ।

प्रिय पाठकगण ! लीजिये आज वह ग्रंथ तैयार होगया जिस की लालसा प्रत्येक मनुष्य को वर्षों से हयरान कररहीथी, यह वही ग्रंथ है कि जिसका अभ्यास करके राक्षस रावण इकलखपूत सवालखनाती के परिवारको पाकर प्रमुदित हुआथा । यह वही ग्रंथ है, जिसको महर्षि सिद्धनागा उर्जुनजीनें हजारों वर्षकी तपस्या के बल से लोकहितार्थ तैयार कियाथा । महर्षिजी ने हजारों वर्ष की तपस्या के फलको इस ग्रंथ के एक २ श्लोक में कूट २ कर भराहै एक एक शब्द एक २ श्लोक एक एक अशर्फी और एक २ लालको भी सस्ताहै । हम पुस्तक बेचनें के लिये यह बात नहीं कहते, वास्तविक महर्षिजी नें अपनें सब ग्रंथों की अपेक्षा इस रतिशास्त्रको अनुपम और अद्भुत रचाहै । अबतक यह ग्रंथ हाथोंहाथ लिखकरही प्रचारित होता आयाथा, परन्तु आज समय के हेरफेर और हिन्दू विद्वेषी सम्राट् औरंगजेब के दौरात्म्य से इसकी लिखित कापियें भी बहुतायत से नष्ट होगई । अतएव प्राचीन ग्रंथ को लुप्त होता हुआ देखकर हमने इसको कई एक हस्थ लिखित प्रतियों से मिलाय प्रकाशित किया है । यद्यपि हमारा देश संपूर्ण विद्यायोंका भंडार है, किसी विद्याकी कमी नहीं है, बड़े अनुपम ग्रंथ इस प्रकारके विद्यमान हैं कि यदि आज उनके अनुसार कार्य कियाजाय, तो देशका सुधार होसक्ताहै, किंतु क्या कियाजाय, ग्रंथोंका देखना और उन के अनुसार कार्य करना यह दोनोंबातें इस देश से घटती जाती हैं, केवल परंपरा मात्रको देखते हुए ही कार्य में सहसा प्रवृत्त होजाते हैं जिससे लाभ के बदले हानि होती है, जैसे इस समय स्त्री पुरुषों का अनमेल है और उनके स्वभाव एक दूसरे से नहीं मिलते, तथा भारत सन्तानों की यह दशा है कि यदि पिता रूपवान्है तो पुत्र कुरूप, यदि पिता गुणी है, तो पुत्र निर्गुणी, पिता आस्तिक है, तो पुत्र घोर नास्तिक द्विज देवताओंका अभक्त है, इससे क्लेश बढ़कर यत्र तत्र वैमनस्य दीखता है, इत्यादि कहांतक कहें संतानों की हीन शोचनीय दशा देखकर इस पुरातन ग्रंथ का प्रकाश करना उचित जाना । इस ग्रंथ में इन सब कारणों का वर्णन करके वह उपाय भी लिखे हैं कि जिनसे माता पिता की अनुरूप संतान होकर अपनी उन्नति करसके और गृहस्थी में होने वाले दुर्निवार क्लेशों से बचे । इस समय कहीं २ गृहस्थियों में ऐसी स्त्रियें दिखाई देती हैं, जिनको प्रभात से रात्रि पर्यंत क्लेश मेंही:समय बिताना पडताहै और जो कभी प्रसन्नमुख नहीं दीखती, ऐसी महिलाओं को क्लेश से बचने केभी उपाय लिखेहैं । इसके पढनें तथा अभ्यास करने से गृहस्थी का साधन भलीभांति सिद्ध होजायगा भला बुरी स्त्री की पहिचान होजायगी दिन रात के कर्तव्य करतलगत होजांयगे वह वह लटके याद होजांयगे कि जिनसे भूत भविष्य वर्तमान की दशा हस्तस्थित दर्पण की परछाईं के समान ज्ञात होनेलगेगी, यहतो पूर्ण आशा है कि इसग्रंथ के पठनपाठन से पाठकगणों की समस्त मनोकामना निश्चय सिद्ध होगी, अर्थ, धर्म, काम मोक्ष, कातो यह ग्रंथ आधारहै । धनकी कामनाकरने वालेको धन मिलेगा । पुत्र के चाहनेंवाले सुविद्वान् पुत्र पावेंगे । काम वालों की तो अभिलाषा पूर्ण होनें में कहनाही क्या है ? अब आपको पुत्रके लिये शाहमदार की चौखट पर माथा रगडना नहीं पडेगा, बशीकरण की भी तलाशकरनी न होगी इस ग्रंथको लेकर भाग्य की परीक्षा करो, बस ! हाथोंहाथ फल पाओगे । इसमें ऐसे २ अमल और प्रयोग लिखें है, कि जिनका अभ्यास करने से जिन्दगी का पूर्णानन्द प्राप्त होजाता है, स्वयं श्रीमहादेवजीने कहा है हे देवि ! पृथ्वी में रतिशास्त्र सब शास्त्रों की अपेक्षा श्रेष्ठ है, इस शास्त्र के अनुसार पृथ्वी ही नही बरन तीनों जगत प्रतिष्ठित हैं, यह बात सत्य है कि पूर्वकाल में देवतालोगभी इस शास्त्र को अध्ययन करते थे ऐसी उत्तमपुस्तकका मूल्य १)

**पता—पं० कन्हैयालाल मिश्र, दीनदारपुरा मुरादाबाद.**

